# बकरी को पकड़ो! नाइजीरिया में बाजार का एक दिन

पोली अलाकीज़ा

अयोका,

देखो मैं बाजार जा रही हूँ.

ज़रा बकरी का ध्यान रखना!



मदद करो!
पता नहीं मेरी बकरी कहाँ चली गई?



मामा कुडी,
क्या आपने मेरी
बकरी देखी है?
नहीं अयोका, पर मेरा
एक भुना केला गायब है.
मुझे अब सिर्फ 10 ही
दिख रहे हैं!
COMPOUND
AT EASE SNACK
AT-EASE

ओनी ब्रेडी,
क्या आपने मेरी
बकरी देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरी एक डबलरोटी
गायब है. मुझे अब सिर्फ 9 ही दिख रही हैं!

बाबा अकिनाडे,
क्या आपने मेरी बकरी
देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरा एक पेन्ट का डिब्बा
गायब है. मुझे अब सिर्फ 8 ही दिख रहे हैं!


मां एलडीए,
क्या आपने मेरी
बकरी देखी है?
नहीं अयोका, पर मेरी एक मुर्गी गायब है.
मुझे अब सिर्फ 7 ही दिख रही हैं!
Oil FOR SALE


अंकल नामडी,
क्या आपने मेरी बकरी देखी है?
divine music
नहीं अयोका, पर मेरा एक काला चश्मा गायब है. मुझे अब सिर्फ 6 ही दिख रहे हैं!

आंटी वेमीमो,
क्या आपने मेरी बकरी
देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरा एक विग (नकली बाल)
गायब है. मुझे अब सिर्फ 5 ही दिख रहे हैं!

ओगा,
क्या आपने मेरी
बकरी देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरी एक
नई ड्रेस गायब है. मुझे अब
सिर्फ 4 ही दिख रही हैं!




ल्योलोमोन, क्या आपने
मेरी बकरी देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरा एक बच्चा गायब है.
मुझे अब सिर्फ 3 ही दिख रहे हैं!

आंटी बिम्पे,
क्या आपने मेरी बकरी देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरा एक हैंडबैग गायब है. मुझे अब सिर्फ 2 ही दिख रहे हैं!

ओनी बाटा,
क्या आपने मेरी
बकरी देखी है?

नहीं अयोका, पर मेरा एक जूता गायब है.
मुझे अब सिर्फ 1 ही दिख रहा है!

ओनी लाईटों,
क्या आपने मेरी
बकरी देखी है?

नहीं अयोका, मैंने तुम्हारी बकरी नहीं
देखी है. पर मेरी टोपी कहाँ गायब हो गई?

अयोका, क्या तुमने
बकरी देखी है?

नहीं माँ.

पर तुम ज़रा यहाँ
आकर देखो!

मेरा केला!

मेरा विग!

मेरा चश्मा!

मेरा पेन्ट डिब्बा

मेरी डबलरोटी!

मेरी मुर्गी!

मेरा बेटा!

मेरी टोपी!

मेरी ड्रेस!

मेरा हैंडबैग!

मेरा जूता!

मेरी बकरी!

# योरूबा लोग

अयोका नाइजीरिया की रहने वाली एक योरूबा लड़की है. योरूबा वहां की सबसे बड़ी जनजातियों में से एक है. वे अपने संगीत, नृत्य और कला के लिए जाने जाते हैं. आपने संग्रहालयों में ओयो की लकड़ी की नक्काशी या बेनिन की कांसे की मूर्ति देखी होंगी. कुछ योरूबाओं के चेहरे पर आदिवासी चिन्ह होते हैं, हालांकि यह अब उतने नहीं होते जितने पहले हुआ करते थे. योरूबा लोगों के लिए परिवार बहुत महत्वपूर्ण होता है और दूर के रिश्तेदार भी एक-दूसरे की मदद करते हैं. जो लोग समुदाय के लिए बहुत कुछ करते हैं उन्हें "सरदार" की उपाधि से सम्मानित किया जा सकता है. योरूबा को हंसना और आनंद लेना पसंद होता है; कहा जाता है कि वे पृथ्वी पर सबसे खुश लोगों में से कुछ हैं!

योरूबा लोग दुनिया के कई कोनों में चले गए हैं. वे जहां भी जाते हैं वे अपनी संस्कृति का अनुसरण करते हैं. यदि आप ध्यान से देखें, तो आप लंदन में किसी को रतालू बेचते हुए देख सकते हैं, या आपको न्यूयॉर्क में ढोल की थाप सुनाई दे सकती है.

योरूबा के हर नाम के पीछे एक कहानी होतो है: "आयो" का अर्थ है आनंद; अयोका वो है जो हमें खुशी देती है. "ल्या" का अर्थ है माँ; याओलोमन कई बच्चों की मां है.

यदि आप ताइवो या केहिन्दे नाम के किसी व्यक्ति से मिलते हैं, तो आप उनके नाम से जान सकते हैं कि वे एक जुड़वां हैं.

# योरूबा पोशाक

चर्च या मस्जिद जाने के लिए सभी योरूबा खूबसूरत कपड़े पहनना पसंद करते हैं. इस कहानी में, अयोका की माँ चर्च जा रही है. उसके कपड़े फीतों से बने हैं. उसने पारंपरिक योरूबा कपड़े पहने हैं: एक बाँधने वाली स्कर्ट, एक साधारण ब्लाउज, और सबसे महत्वपूर्ण रूप से एक विस्तृत सिर की पगड़ी.

अंकल लैटन का गाउन हाथ से बुने हुए कपड़े की पतली पट्टियों से बना है और उसमें सुंदर कढ़ाई है. आप किसी भी योरूबा शहर में पुरुषों को इस कपड़े को छोटे करघे पर बुनते हुए देख सकते हैं. योरूबा सूती कपड़े पहनते हैं; ये आमतौर पर मोम की छपाई (बाटिक) या टाई-डाईंग से बने चमकीले पैटर्न से सजे होते हैं.

# योरूबा भाषा

कस्बों में ज्यादातर लोग अंग्रेजी और योरूबा बोलते हैं. अभिवादन बहुत महत्वपूर्ण है, और युवा लोगों को अभिवादन करते हमेशा अपने बड़ों के प्रति सम्मान दिखाना चाहिए. यही कारण है कि अयोका को लोगों को सही ढंग से संबोधित करना ज़रूरी है, ओगा (सर), बाबा (चाचा या श्री), ओनी (एक व्यापारी को दी गई उपाधि), चाचा या चाची से शुरू करना. इसका मतलब यह नहीं है कि आंटी वेमिमो वास्तव में उसकी चाची हैं, लेकिन यह सम्मान और दोस्ती के प्रतीक हैं.































**Saying "Hello!" in Yoruba**

E kaaro – Good morning
E kaasan – Good afternoon
E ku irole – Good (early) evening
E ku ale – Good (late) evening

# अयोका का दैनिक जीवन

अयोका, एडेमोला परिसर के इबादान में रहती है. कई परिवार, या एक बड़े परिवार के बहुत से लोग, एक परिसर साझा करते हैं. हर कोई एक दूसरे की मदद करके खुश होता है. और यहां तक कि बच्चों को भी, जब वे स्कूल से वापस आते हैं, तो उन्हें अपने-अपने काम करने होते हैं. वे छोटे भाइयों या बहनों की देखभाल करते हैं, परिसर में झाड़ू लगाते हैं, कुएँ से पानी खींचते हैं या भोजन तैयार करने में मदद करते हैं. अयोका का काम था बकरी की देखभाल करना!

इबादान में ज्यादातर लोग योरूबा हैं. कुछ ईसाई हैं तो कुछ मुसलमान. वहां कई अलग-अलग चर्च और मस्जिद हैं. बाजारों में भी आप एक छोटे से चर्च या एक छोटे से शांत स्थान को देख सकते हैं जहाँ मुसलमान प्रार्थना करते हैं. मुख्य ईसाई और मुस्लिम पवित्र दिनों को मनाने के लिए कई सार्वजनिक छुट्टियां होती हैं. बच्चे स्कूल से छुट्टी पाकर खुश होते हैं, लेकिन वे एक-दूसरे के धर्म का सम्मान करना भी सीखते हैं.



# बाजार का दौरा

अयोका के कस्बे का बाजार बहुत व्यस्त, गर्म और शोर-शराबे वाली जगह है. हर किसी कोने में कोई-न-कोई कुछ न कुछ बेच रहा होता है. हमेशा खाना बनाया जा रहा होता है. अयोका के परिसर के बाहर मामा कुड़ी "बोली" बेचती है. यह भुना हुआ केला है. आप एक महिला को "अकारा" बनाते हुए भी देख सकते हैं. यह एक तला हुआ बीन केक है, जिसे आमतौर पर नाश्ते के रूप में खाया जाता है. मामा पुट के 'इबुका' (छोटे रेस्तरां) के बाहर कुछ महिलाएं रतालू पी रही हैं.

बिक्री के लिए प्रत्येक वस्तु को खूबसूरती से प्रदर्शित किया जाता है, भले ही वह सिर्फ एक सफाई ब्रश हो. फलों का ऊंचा ढेर बनाया जाता है, मूंगफली के छोटे पिरामिड बनाए जाते हैं, स्मोक्ड कैटफ़िश को लाठी पर घुमाया जाता है. लेकिन उन विशाल घोंघों को देखें क्योंकि वे अपनी टोकरी में रहने से इनकार करते हैं! आप जहां भी जायेंगे वहां छोटी-छोटी बकरियां ज़रूर होंगी. आपको लगता होगा कि बकरी खो गई है, लेकिन वहां हर कोई अपनी बकरी को अच्छी तरह जानता है!



# नाइजीरिया कहाँ है?

अधिकांश योरूबा पश्चिम अफ्रीका में दक्षिण-पश्चिम नाइजीरिया से आते हैं. नाइजीरिया भूमध्य रेखा के ठीक उत्तर में है इसलिए आप नाइजीरिया में कहीं भी हों, वहां का मौसम हमेशा गर्म होगा!

दो ऋतुएँ होती हैं. लगभग मई से अक्टूबर तक बारिश का मौसम होता है, जब यह बहुत गीला और आर्द्र होता है. शुष्क मौसम नवंबर से अप्रैल तक होता है, जब यह गर्म और शुष्क होता है. उत्तरी नाइजीरिया के हिस्से अर्ध-रेगिस्तानी हैं और उनमें बहुत कम बारिश होती है. दक्षिण में यह बहुत उष्णकटिबंधीय है. कभी वहां बड़े जंगल हुआ करते थे लेकिन खदानों के लिए जगह बनाने के लिए बहुत सारे जंगल साफ कर दिए गए हैं.

नाइजीरिया की राजधानी शहर अबुजा है. यह देश के बिल्कुल मध्य में है. मुख्य बंदरगाह और व्यापार केंद्र लागोस है.










अयोका पर पारिवार ने
बकरी की ज़िम्मेदारी छोड़ी
है - लेकिन कुछ ही मिनटों
में वो बकरी गायब हो जाती
है. भगोड़ी बकरी बाजार
की तमाम स्टालों के बीच
परेशानी पैदा करती है. क्या
अयोका आखिर में अपनी
शरारती बकरी को पकड़
पाएगी?